सन्निपात होने पर जो तुरन्तही शुद्ध होजाताहै अथवा ३। ५।७।१०।१२। वा २१ दिनपर जो शुद्ध होजाता है वह फिर अच्छे प्रकार जीता है २५ ॥

त्रिदोषज ज्वरों की मर्य्यादा ॥

सप्तमीद्विगुणायावन्नवम्येकादशीतथा ॥ एषात्रिदोष मर्य्यादामोक्षायचवधायच २६ ॥

सप्तमी नवमी एकादशी वा इनकी दूनी मर्य्यादा वात पित्त कफके दोषोंकी है अर्थात् ७। वा १४। ९ वा १८। ११ वा २२ दिन की मर्य्यादा सन्निपात के छोड़देने वा मारडालने की है २६ ॥

पित्तकफानिलवृद्ध्यादशदिवसद्वादशाहसप्ताहात् ॥ हन्तिविमुंचतिपुरुषन्त्रिदोषजोधातुमलपाकात् २७ ॥

पित्त कफ वात की वृद्धि से क्रम से १० दिन १२ दिन ७ सात दिन में पुरुष को कितो मारही डालता है वा छोड़ही देता है त्रिदोषज धातुके पकजाने पर तो मारडालता है व केवल मल के पकने से छोड़देता है २७ ॥

धातुपाकके लक्षण ॥

निद्रानाशोहृदिस्तम्भोविष्टम्भोगौरवारुची ॥ अरति र्बलहानिश्चधातूनाम्पाकलक्षणम् २८ ॥

नींद का नाश हृदय का जकड़ना मल मूत्रका बन्दहोजाना देहभर भारी होजाना अरुचि स्वस्थ न रहना बलकी हानि बस ये धातु पकजाने के लक्षण हैं २८ ॥

मल पकने का लक्षण ॥

दोषप्रकृतिवैकृत्यंलघुताज्वरदेहयोः ॥ इन्द्रियाणा-ञ्चवैमल्यन्दोषाणाम्पाकलक्षणम् २९ ॥

दोषोंके स्वभावका बदलजाना। ज्वर व देहका हलका होना इन्द्रियोंका निर्म्मल होना बस यही मलपाकका लक्षणहै २९ ॥

इति